( भावार्थ )—जो ये ब्रह्मलोकमें सङ्कल्पमात्रसे प्राप्त होने वाले भोग हैं, इनको देखता हुआ वह रमण करता है, इस बातको इन्द्रसे सुनकर देवता उस प्रसिद्ध आत्मा की आज भी उपासना करते हैं और इस उपासनाके प्रभावसे उनको सब लोक और सब भोग प्राप्त हो रहे हैं, आजकल भी इन्द्रादिकी समान जो पुरुष गुरु तथा शास्त्रसे आत्माको जानकर उसका अनुभव करता है वह सब लोकोंको और सब भोगोंको पाता है, ऐसा उस प्रसिद्ध प्रजापति ने कहा ( मूलमें 'प्रजापतिरुवाच' का दो बार पाठ प्रकरणकी समाप्ति सूचित करनेके लिये है)।६।

अष्टमाध्यायस्य द्वादशः खण्डः समाप्तः

**श्यामाच्छवलं प्रपद्ये शवलाच्छ्यामं प्रपद्येऽश्व इव रोमाणि विधूय पापं चन्द्र इव राहोर्मुखात्प्रमुच्य धूत्वा शरीरमकृतं कृतात्मा ब्रह्मलोकमभिसम्भवामीत्यभिसम्भवामीति ॥ १ ॥**

अन्वय और पदार्थ—( श्यामात् ) श्यामसे शवलम् ) शवलको ( प्रपद्ये ) प्राप्त होता हूं ( शवलात् ) शवलसे (श्यामम्) श्यामको ( प्रपद्ये ) प्राप्त होता हूं ( अश्वः ) घोड़ा ( रोमाणि, इव ) रोमोंको जैसे ( पापम् ) पापको ( विधूय ) दूर करके (चन्द्रः) चन्द्रमा ( राहोः ) राहुके ( मुखात् ) मुखसे ( प्रमुच्य, इव ) छूट कर जैसे ( शरीरम् ) शरीरको ( धूत्वा ) त्यागकर ( कृतात्मा ) कृतार्थ होता हुआ ( इति ) इसप्रकार ( अकृतम् ) नित्य (ब्रह्मलोकम् ) ब्रह्मलोकको ( अभिसम्भवामि ) प्राप्त होता हूं ॥ १ ॥

( भावार्थ )—श्याम कहिये हृदयगत गंभीर ब्रह्मसे,

शरीरपातके अनन्तर मनके द्वारा शवल कहिये अर तथा रूप आदि अनेकों भोगोंसे मिश्रित ब्रह्मलोक को प्राप्त होता हूं ब्रह्मलोक से नाम रूपका स्पष्टीकरण करनेके लिये हृदयगत ब्रह्मभाव को प्राप्त होता हूं, जिस प्रकार घोड़ा रोमों में की धूलि आदि को कम्पनके द्वारा दूर करके निर्मल होजाता है इसी प्रकार हृदयगत ब्रह्मके ज्ञानसे धर्माधर्मरूप पापको दूर करके और राहुसे ग्रसाहुआ चन्द्रमा जिस प्रकार राहु के मुखसे छूट कर प्रकाशवान् होता है, इस प्रकार ही सब अनर्थोंके आश्रयरूप शरीरको त्याग कर ध्यान से कृतार्थ होता हुआ नित्य ब्रह्मलोकको प्राप्त होता हूं ('अभिसंभवामीति' का मूल में दो वार पाठ मंत्र की समाप्ति के लिये है और इति शब्द ध्यान की समाप्तके लिये है ) ॥ १ ॥

अष्टमाध्यायस्य त्रयोदशः खण्डः समाप्तः ।

आकाशो वै नामरूपयोर्निर्वहिता ते यदन्तरा तद् ब्रह्म तदमृतꣳ स आत्मा प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये यशोऽहं भवामि ब्राह्मणानां यशो राज्ञां यशो विशां यशोऽहमनु प्रापत्सि स हाहं यशसां यशः श्येतमदत्कमदत्कꣳ श्येतं लिन्दु माभिगाम् ॥ १ ॥

अन्वय और पदार्थ-( आकाशः ) आकाश ( वै ) प्रसिद्ध (नामरूपयोः) नाम रूपका (निर्वहिता) स्पष्ट करने वाला है (ते) वे ( यदन्तरा) जिसके भीतर हैं ( तत् ) वह ( ब्रह्म ) ब्रह्म है (तत्)

वह ( अमृतम् ) अविनाशी है ( सः ) वह ( आत्मा ) आत्मा है ( प्रजापतेः ) प्रजापतिके ( सभाम्, वेश्म ) सभारूप स्थानको ( प्रपद्ये ) पाऊं ( अहम् ) मैं ( ब्राह्मणानाम् ) ब्राह्मणोंका ( यशः ) यश ( राज्ञाम् ) क्षत्रियोंका ( यशः ) यश ( विशाम् ) वैश्योंका (यशः) यश (भवामि ) होऊं (यशः) यशको (अहम्) मैं (अनुप्रापत्सि) प्राप्त होना चाहता हूं (सः, ह) वह ही (अहम्) मैं ( यशसाम् ) यशोंका ( यशः ) यश हूं ( श्येतम् ) लाल (अदत्कम् ) दांत रहित ( अदात्कम् ) भक्षण करने वाली ( श्येतम् ) लाल ( लिन्दु ) चिकनीको ( माऽभिगाम् ) न प्राप्त होऊं ॥१॥

भावार्थ—आकाश कहिये श्रुतिप्रसिद्ध आत्मा ही प्रसिद्ध नाम रूपको स्पष्ट करने वाला है, वे नाम रूप जिसके भीतर प्रतीत होते हैं वह ब्रह्म नाम रूपसे विलक्षण और नाम रूपसे अस्पष्ट है, वह अविनाशी है और वह आत्मा है। प्रजापतिकी सभामें जो ब्रह्माका रचा हुआ स्थान है उस घरकी ओरको मैं जाऊं। मैं ब्राह्मणों का आत्मा होऊं, क्षत्रियोंका आत्मा होऊं, वैश्योंका आत्मा होऊं, मैं आत्माको प्राप्त करना चाहता हूँ, वही मैं शरीर इन्द्रियें मन और बुद्धिरूप आत्माओंका आत्मा हूं, लाल और दन्तहीन होने पर भी, अपना सेवन करने वालोंके तेज, बल, वीर्य, विज्ञान और धर्म का नाश करने वाली जो स्त्रीकी योनि है उस लाल तथा चिकनी योनिको न प्राप्त होऊं, चिकनी मलिन योनिमें न पड़ूँ अर्थात् गर्भवासका दुःख मुझे न सहना पड़े ( अन्तिम वाक्यका दो वार कथन गर्भवासके अत्यन्त अनर्थकारी होनेको सूचित करनेके लिये है ) ॥ १ ॥

अष्टमाध्यायस्य चतुर्दशः खण्डः समाप्तः

तीर्थं नाम शास्त्राज्ञाविषयः ॥



तद्धैतद् ब्रह्मा प्रजापतय उवाच प्रजापतिर्मनवे मनुः प्रजाभ्य आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य यथा विधानं गुरोः कर्मातिशेषेणाभिसमावृत्य कुटु-म्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानो धार्मिकान् विदधदात्मनि सर्वेन्द्रियाणि संप्रतिष्ठाप्याहिंसन् सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्यः स खल्वेवं वर्त्त-यन् यावदायुषं ब्रह्मलोकमभिसम्पद्यते न च पुनरावर्त्तते न च पुनरावर्त्तते ॥ २ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तत् ) वह ( एतत् ) यह ( ह ) प्रसिद्ध ( ब्रह्मा ) कश्यप (प्रजापतये ) प्रजापतिके अर्थ ( प्रजा-पतिः ) प्रजापति ( मनवे ) मनुके अर्थ ( मनुः ) मनु (प्रजाभ्यः) प्रजाओं के अर्थ ( उवाच ) कहता हुआ ( यथाविधानम् ) विधि के अनुसार ( आचार्यकुलात् ) आचार्यकुलसे ( गुरोः ) गुरुके ( कर्म ) काम को [कुर्वन्] करता हुआ ( अतिशेषेण ) शेष रहे समय के द्वारा वेदम् ) वेदको ( अधीत्य ) पढ़कर ( अभिस-मावृत्य अध्ययन् का समाप्ति के अनन्तर लौट कर ( कुटुम्बे) कुटम्बमें शुचौ, देशे ) पवित्र स्थानमें (स्वाध्यायम् स्वाध्या-यको अधीयानः ) अध्ययन करता हुआ (धार्मिकान् ) धार्मिकों को ( विदधत् ) रचता हुआ आत्मनि आत्मामें ( सर्वेन्द्रि-याणि ) सब इन्द्रियों को संप्रतिष्ठाप्य ) सम्यक् प्रकार से स्थापित करके ( तीर्थेभ्यः ) तीर्थों से ( अन्यत्र ) अन्यत्र (सर्व-भूतानि सकल प्राणियों को अहिंसन् ) पीड़ा न देताहुआ ( सः ) वह खलु ) निश्चय ( यावत्— आयुषम् जीवन भर

( एवम् ) इसप्रकार ( वर्त्तयन् ) वर्त्तताहुआ ( ब्रह्मलोकम् ) ब्रह्मलोक को ( अभिसंपद्यते ) प्राप्त होता है ( च ) और ( पुनः ) फिर ( न, आवर्त्तते ) लौटकर नहीं आता है ॥ १ ॥

भावार्थ--यह प्रसिद्ध उपदेश, शम दम आदि साधन और उपासना सहित कश्यपने प्रजापतिको, प्रजापतिने मनुको और मनुने प्रजाओंको दिया था। परम्परासे आया हुआ यह उपनिषदोंका विज्ञान आज भी विद्वानोंमें देखनेमें आता है। धर्मशास्त्रमें कहे नियमों के अनुसार वर्त्ताव करता हुआ आचार्यके कुलसे गुरुका सेवा कर्म करते हुए जो समय बचे उसमें अर्थसहित वेदको पढ़े और उसको नियमित समयमें समाप्त कर गुरुकी आज्ञा ले अपने घरको लौट आवे, तहां योग्य स्त्रीको ग्रहण करके कुटुम्बमें रहता हुआ पवित्र देशमें अपने पढ़े हुए वेदादि शास्त्रका पारायण किया करे और अध्यापन उपदेश आदिके द्वारा पुत्र पौत्र आदि और शिष्यमण्डलीको धार्मिक बनावे, तीर्थोंमें तो नियमों का पालन होता ही है परन्तु तीर्थोंसे अन्यत्र भी किसी प्राणीको पीड़ा न देय, यह अधिकारी पुरुष इस प्रकार अपने जीवन भर वर्त्ताव करता रहे तो देहान्त होनेपर निःसन्देह ब्रह्मलोकको पाता है और तहांसे फिर शरीर धारण करनेके लिये लौटकर नहीं आता है लौट कर नहीं आता है ( दो बार कथन उपनिषद्की समाप्ति सूचित करनेके लिये है ) ॥ १ ॥ —

अष्टमाध्यायस्य पञ्चदशः खण्डः समाप्तः।

—०—

## शान्ति पाठ ।

ॐ आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक् प्राणश्चक्षुः श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि सर्वं ब्रह्मौपनिषदं माऽहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्मनिराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु ॥

इति श्रीछान्दोपनिषदः युक्तप्रान्तान्तर्गत—मुरादाबादनगरनिवासिना—काशीस्थसंस्कृतमहाविद्यालये, षड्दर्शनाध्यापक-
महामहोपाध्यायनिखिलतंत्रस्वतन्त्रस्वर्गीयस्वामिराममिश्रशास्त्रिभ्योऽधिगतविद्येन-भारद्वाजगोत्र-
गौडवंश्यपंडित-भोलानाथात्मजेन-सनातनधर्मपताकासम्पादकेन ऋषिकुमारोपनामधारिणा-रामस्वरूप-
शर्मणा विरचितान्वय-
पदार्थ भावार्थ
समाप्तः ।



